ताडन बुरा नहीं समझा जाता था। बहुतसे छात्र ऐसे आ जाते थे जिनका कुलशील-संस्कार बहुत अच्छा नहीं होता था और वे आकर विद्यालय और गुरुकुलकी शान्तिमें विघ्न डालते थे इसलिये कभी-कभी दंडका प्रयोग आवश्यक हो जाता था। वैदिक आर्य लोग ताडनको आवश्यक समझते थे। उनका निश्चित मत था—

लालयेत्पञ्चवर्षाणि दशवर्षाणि ताडयेत्।
प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रं (शिष्यं) मित्रवदाचरेत्।

[ पाँच बरसतक पुत्रका लाड़-प्यार करे, दस बरसोंतक उसकी ताडना करे या उसे डाँट-फटकारमें रक्खे पर जब वह सोलह वर्षका हो जाय तो पुत्रसे ( या शिष्यसे ) मित्रका सा व्यवहार करे। ]

किन्तु जैसा हम ऊपर कह आए हैं दंडके अवसर बहुत कम आते थे।

१२. प्रायश्चित्त—गुरुकुलोंमें बहुतसे अपराधोंके प्रायश्चित्तोंका भी विधान था। अनेक प्रकारके सज्ञान और अज्ञान अपराधोंको लिये अनेक प्रकारके प्रायश्चित्त करके छात्रगण आत्मशुद्धि कर लेते थे।

१३. वातावरण—इस प्रकार गुरुकुलोंका वातावरण अत्यन्त शुद्ध, सात्त्विक जीवनसे ओतप्रोत था, पारस्परिक स्नेह, सेवा, सहानुभूति सत्संकल्प, तपस्या, ज्ञानार्जन, विद्यार्जन, आत्मत्याग, सहिष्णुता तथा विवेकशीलतासे भरा हुआ था। वहाँ छोटे-बड़े, ऊँच-नीच, राजा-रंक, धनी-निर्धन किसी प्रकारका कोई भेद नहीं था। सब मिलकर समान भावसे रहते थे। सबका रहन-सहन अत्यन्त सरल होता था। सबके पास कुशासन, कंबल, मृगचर्म, पलाशदंड, मेखला ( ब्राह्मणके पास मूँजकी, क्षत्रियके पास ताँतकी और वैश्यके पास सूतकी ), जलपात्र और खड़ाऊँके अतिरिक्त कोई वस्तु नहीं होती थी। सारा जीवन खुले स्वच्छ प्राकृतिक वातवरणमें सक्रिय होकर व्यतीत करनेसे शरीरमें स्फूर्ति और दृढ़ता आती थी। प्राणायाम, हवन और तपस्यासे मुखपर तेज और शरीरमें कान्ति आती थी। सेवा तथा सहिष्णुतासे मनमें उदारता, आत्म-त्याग और सत्संकल्पकी सृष्टि होती थी तथा वेद-शास्त्र आदिके अध्ययनसे बुद्धिमें विवेक प्रस्फुरित होता था। सबसे बड़ी बात यह थी छात्र सब प्रकार की चिन्ताओंसे मुक्त होकर अध्ययन करता था।

१४ परीक्षा—उन गुरुकुलोंमें आजकल जैसी परीक्षा नहीं होती थीं। प्रति दिन जो कुछ गुरुजी पढ़ाते थे उसे वे अगले दिन सुनकर ही आगेका पाठ पढ़ाते थे अतः परीक्षा तो नित्य चलती रहती थी। इसके अतिरिक्त स्वयं छात्र ही आपसमें पाठ विचार करके अपनी अपनी परीक्षा करते चलते थे और जहाँ

कभी होती थी उसे पूरा करते चलते थे। शास्त्रार्थके रूपमें सामूहिक परीक्षा भी होती थी जिनमें एक ही गुरुकुलके छात्र दो श्रेणियोंमें विभक्त होकर एक पूर्वपक्ष ग्रहण कर लेता था, दूसरा उत्तर पक्ष। इसमें एक गुरुजी मध्यस्थ हो जाते थे और शास्त्रार्थ हो जानेपर वे निर्णय देते थे कि किसका पक्ष प्रबल है किसका निर्बल। जिसका पक्ष निर्बल होता था वह और भी अधिक उत्साहसे अध्ययन करनेमें जुट जाता था और इस प्रकार सात्विक तथा स्वस्थ प्रतियोगितः तथा प्रतिस्पर्धाका भाव उद्दीप्त होता था। कभी कभी दो गुरुकुलोंके छात्रोंमें भी शास्त्रार्थ हुआ करता था। आज भी नागपंचमीके दिन काशीमें अनेक स्थानोंपर उसी प्रकार शास्त्रार्थ होते रहते हैं। इन परीक्षाओंके अतिरिक्त कौशल-परीक्षाएँ और बुद्धि-परीक्षाएँ भी होती थीं जैसे द्रोणाचार्यंने वृक्षपर काठकी चिड़िया टाँगकर अपने राजसी शिष्योंको उसकी आँख बेधनेको कहा था किन्तु केवल अर्जुन हीं उसमें सफल हो पाए।

१५. समावर्त्तन तथा गुरुदक्षिणा—विद्या प्राप्त कर चुकनेपर प्रत्येक छात्र स्नातक हो जाता था और वह विशिष्ट उपदेश लेकर विद्यालयसे बिदा लेता था। इस इस बिदाके संस्कारको समावर्त्तन अर्थात् 'अच्छे ढंगसे लौटना' कहते थे। इस समावर्त्तनके समय गुरुदक्षिणा देनेकी भी परिपाटी थी अर्थात् प्रत्येक शिष्य अपने अपने सामर्थ्यके अनुसार गुरुको कुछ देनेका संकल्प करता था। यदि गुरु ही कुछ माँग बैठें तो शिष्य उसे पूरा करना अपना धर्म समझता था और जैसे भी संभव हो सकता उस गुरु-दक्षिणाके ऋणसे मुक्त होता था। यह गुरु-दक्षिणा धनके रूपमें भी दी जाती थी और प्रतिज्ञाके रूपमें भी कि मैं जीवन भर अमुक कार्य करूँगा।

१६. गुरुकुलका पोषण—इतना सब विवरण प्राप्त करनेके पश्चात् स्वभावतः यह पूछा जा सकता है कि भोजनका प्रबन्ध तो भिक्षासे हो जाता होगा किन्तु इतने छात्रोंके वस्त्र और निवासका प्रबन्ध कैसे चलता होगा। इस संबंधमें पहली बात तो यह समझ लेनी चाहिए कि इन गुरुकुलोंमें पक्के भवन नहीं होते थे। जंगलसे कुश, काँस, बाँस, लकड़ीसे ही बड़े सुन्दर और दृढ़ आवास बना लिए जाते थे और यह सब काम भी छात्रगण स्वयं करते थे। फिर भी गुरुकुलके लिये गौएँ चाहिएँ, उनकी सेवाका प्रबन्ध चाहिए, ब्रह्म-चारियोंको वस्त्र चाहिएँ और इधर उधर आने जानेकी भी व्यवस्था चाहिए। इन सबकी सुविधाके लिये अनेक राजा और धनी लोग भी आकर धन दे जाते थे और बहुत सा द्रव्य गुरुदक्षिणाके रूपमें मिल जाता था। इस प्रकार अत्यन्त निष्काम भावसे सरल जीवन बितानेवाले विद्यावयोवृद्ध गुरुजन प्राचीन गुरुकुल चलाते थे जिनके वचनोंका मान राजाओंको भी करना पड़ता था।